विश्वविद्यालय परिसर में वृक्षारोपण किया गया। जिसमें शहर के वरिष्ठ पत्रकार एवं अन्य सम्मानित व्यक्तियों ने वृक्षारोपण किया।

## हिमालय शोध-योजना

**(पर्यावरण मंत्रालय, भारत सरकार)**

दिनांक २-६-८५ को हिमालय शोध योजना में कार्य करने हेतु विभिन्न पदों पर नियुक्ति के लिए चयन समिति हुई। चयन समिति की अध्यक्षता हमारे नये कुलपति डा० सत्यकाम वर्मा द्वारा सुशोभित की गई, हमें आशा है कि हमारे नये कुलपति डा० वर्मा के आशीर्वाद तथा नेतृत्व में योजना अत्यन्त सुचारू रूप से अपने उद्देश्यों को प्राप्त करने में सफल होगी।

चयन समिति में विषय-विशेषज्ञ के रूप में डा० पी०के० सेनशर्मा, डायरेक्टर, जन्तु-विज्ञान शाखा, फोरेस्ट रिसर्च इंस्टीट्यूट देहरादून तथा डा० एच०आर० सिंह, प्रोफेसर एवं अध्यक्ष, जन्तु-विज्ञान विभाग, गढ़वाल यूनिवर्सिटी, श्रीनगर सम्मिलित हुए। इन विद्वानों को भी हिमालय योजना के कार्य एवं उद्देश्यों से परिचित कराया गया, तथा वें योजना की रूप-रेखा से बहुत प्रभावित हुए। और उन्होंने यह भी प्रस्तावित किया कि यदि योजना की कार्यावधि में कहीं उनके सहयोग की आवश्यकता पड़े तो वे सहर्ष सहयोग दंगे।

चयन समिति ने एक रिसर्च साइंटिस्ट, दो सीनियर रिसर्चफैलो तथा एक जूनियर रिसर्च फैलो के चयन की संस्तुति नियुक्ति हेतु की। आशा है कि चयनीत प्रत्याशी अक्तूबर के प्रथम सप्ताह तक अपना कार्यभार ग्रहण कर लेंगे एवं योजना का कार्य समुचित रूप से प्रारम्भ हो सकेगा।

## जन्तुविज्ञान-विभाग

दिनांक २४-८-८५ को जन्तु-विज्ञान विभाग में नव चयनीत डा० अशोक कुमार चोपड़ा ने अपना कार्यभार ग्रहण किया। इससे पूर्व डा० चोपड़ा गढ़वाल विश्वविद्यालय में कार्यरत थे। डा० चोपड़ा लखनऊ विश्वविद्यालय से M. Sc., Ph. D. हैं।

## राष्ट्रीय संगोष्ठी—गंगा प्रदूषण

सिफारिशें—

**१—बायलाजिकल ट्रीटमैन्ट प्लांट।**

नगरपालिका एवं कारखाने अपने-अपने एलीमैंन्टस को उपचारित करें और जलने वाली गैस एवं खाद तैयार करें।

हरिद्वार के जलनिगम ने यह कार्य प्रारम्भ कर दिया है।

२—नदी, तट एवं पहाड़ों पर सघन वृक्षारोपण हो जससे भूमि-अपरदन रोका जा सके। पौधों के चुनाव के लिये विश्वविद्यालय, वन विभाग, प्रशासक आदि कार्य करें।

**३—बिजली का दाह गृह :**

गंगा के किनारे ऐसे शहरों में जहाँ बड़ी संख्या में मुर्दे जलाये जाते हैं, वहाँ बिजली शवदाह गृह बनवाये जायें। लोगों को प्रेरित किया जाय कि वे शवों के लिये इसका इस्तेमाल करें। गंगा जल शवों पर छिड़कने की व्यवस्था भी हो सकती है।

४—पौधे लगाने के लिये वनस्पति वैज्ञानिक, रसायन विज्ञान के विद्वान, वन विभाग आदि मिल कर पौधों का चुनाव करें।

५—कपड़े साफ करने एवं कीटनाशियों के लिये पौधों से प्राप्त उत्पादन बीज आदि प्रयोग करें। नीम, महुआ, करंज, पाइरेथ्रम आदि।

६—ऊर्जा के लिये सौर्य ऊर्जा एवं बायो गैस प्रयोग करने के लिये लोगों को प्रोत्साहन दें। इसी प्रकार ईंधन देने वाले पौधे लगाये जायें।

७—वैदिक पौधे जिसका वर्णन वेदों, पुराणों में जल को साफ करने में बताया जाता है, उनका अध्ययन, उन पर प्रयोग करें।

८—सड़क के किनारे और खाली स्थानों में फलदार व छायादार वृक्ष लगायें। साथ में उपयुक्त स्थानों में सौन्दर्य के लिये भी वृक्ष लगायें।

९ – पर्यावरण शिक्षा : (१) साहित्य रचना, (२) प्रदर्शनी, (३) जनता के प्रतिनिधियों को पर्यावरण के बारे में शिक्षा देना।

१० - नदी का पानी बेहिसाब नहरों में न जाने दें जिससे नदी में बहुत कम जल रह जाये। इससे नदी का जल नालों से शीघ्र प्रदूशित होगा।

११ - जनसंख्या पर नियन्त्रण करना चाहिये।

---

# पुस्तक-समीक्षा

## "स्वदेशी चिकित्सा-सार"

'स्वदेशी चिकित्सा सार' नामक पुस्तक को देखने के पश्चात् मैंने इसे 'यथा नाम तथा गुण' के अनुरूप पाया। चिकित्सा-जगत् में इस पुस्तक का प्रकाशन वास्तव में स्वागत-योग्य है, क्योंकि जन-साधारण को दृष्टिगत रखते हुए लेखक ने १७ पृष्ठों के आकार के भीतर परम्परागत घरेलू चिकित्सा को एक अत्यन्त उपयोगी 'सार' के रूप में प्रस्तुत करने का प्रशंसनीय कार्य किया है। पुस्तक में वर्णित घरेलू उपचार पीढ़ियों से आजमाए हुए, सुगम और विश्वसनीय हैं तथा पुस्तक की भाषा भी सुबोध है। अतः साधारण व्यक्ति भी इन्हें आसानी से समझकर इनका निःसंकोच प्रयोग कर लाभ उठा सकता है और डाक्टरों और दवाइयों के अनावश्यक चक्करों तथा नानाविध परेशानियों से बच सकता है। 'रोगों से बचाव' अध्याय में प्रायः प्रमुख-प्रमुख रोगों से बचने के उपाय बताये गये हैं जिनका यथोचित पालन करने पर विविध रोगों और संक्रमणों से सहज बचा जा सकता है। अन्त में लेखक ने प्रतिदिन नियमित रूप से करने योग्य पांच योगासन और एक भ्रमण-प्राणायाम का वर्णन करके बिना एक पैसा खर्च किए सदैव कार्यक्षम रहने तथा रोगों से बचे रहने का एक अन्य ढंग सुझाया जो वस्तुतः छोटे-मोटे रोगों के लिए पल-पल पर डाक्टरों के पास भागने वाले लोगों के लिए एक अच्छा मार्गदर्शन है।

आज साधारण रोगी अत्यधिक खर्चीली और रोग को दबा देने वाली ऐलोपैथिक चिकित्साप्रणाली का अवलम्बन लेकर इतना अधिक परेशान है कि रोगों को जड़ से उन्मूल कर सकने योग्य देशी चिकित्सा की पुनः शरण लेने को आकुल हो रहा है। ऐसी परिस्थिति में सामाजिक आवश्यकता के अनुकूल श्री डा० अजीत मेहता ने उक्त पुस्तक के माध्यम से भारतवर्ष के महान् तपस्वी ऋषि-मुनियों द्वारा उद्भूत एवं विकसित, जन-साधारण के हितार्थ, स्वदेशी चिकित्सा पद्धति के प्रति जन-जन के हृदय में पुनः आस्था जगाने का जो एक सार्थक प्रयास किया है, उसके लिए मैं उन्हें साधुवाद दिये बिना नहीं रह सकता। पुस्तक सुरुचिपूर्ण होने के कारण घर-घर में रखने एवं तदनुसार चलने योग्य है।

अन्त में मान्य लेखक के लिए मेरी हार्दिक कामना यह है कि वे जन-सेवा की ऊँची भावना के साथ सदैव अग्रसर होते रहें।

**—रामप्रसाद वेदालंकार**
आचार्य एवं उप-कुलपति

# विशेष सूचना

गुरुकुल पत्रिका के पाठकों से निवेदन है कि अक्टूबर, नवम्बर और दिसम्बर तीन मास का 'स्वामी श्रद्धानन्द विशेषांक' प्रकाशित किया जायेगा। कृपया नोट करलें। यदि कोई बिद्वान स्वामी श्रद्धानन्द के जीवन या उनके सम्बन्ध में सारगर्भित लेख भेजेंगे तो उसको इस अङ्क में सहर्ष प्रकाशित किया जायेगा।

—सम्पादक